# कवि-श्री माला

* सिन्धी *

कवि

किशिनचन्द बेवसि

सम्पादक—अनुवादक

देवदत्त कुन्दाराम शर्मा


राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# आमुख

हर्षका विषय है कि राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति वर्धा अपने कार्य कालके २५ वर्ष सन् १९६१ में पूरे कर रही है। इस उपलक्ष्यमें मनाये जानेवाले रजत-जयन्ती महोत्सवके अवसर पर सभी भारतीय भाषाओंके मान्य कवियोंका तथा उनके उत्कृष्ट काव्यका परिचय 'कवि-श्री माला' की पच्चीस पुस्तकोंमें हिन्दी गद्यानुवाद सहित प्रकाशित करनेकी योजनाके अन्तर्गत प्रस्तुत ग्रन्थ पाठकोंके समक्ष आ रहा है।

यद्यपि किसी भी भाषाके सर्वश्रेष्ठ काव्य-सर्जकका निर्णय करना एक कठिन कार्य है फिर भी अपनी सीमाओंको ध्यानमें रखते हुए गण्यमान्य उन-उन भाषाओंके विद्वानोंकी रायसे ही चुनावका कार्य सम्पन्न किया गया है।

प्रत्येक पुस्तकके आरम्भमें जिस भाषाके कवियोंकी रचनाओंका चयन किया गया है उस भाषाके साहित्यका परिचय और कवि विशेषका परिचय दिया गया है। जिस भाषाके दो कवियोंका चुनाव किया गया है उनका चुनाव करते समय सन् १९२० से पूर्वका साहित्य और १९२० से बादका साहित्य—इस तरहसे एक विभाजन-रेखा ध्यानमें रखी गई है। इसका कारण यह है कि लगभग सन् १९२० के पूर्वके तथा १९२० के बादके साहित्यमें प्रवाहित विचार-धारामें एक विशेष प्रकारका अलगाव-सा पाया जाता है।

सिन्धीमें कुछ ऐसी विशिष्ट ध्वनियाँ हैं जो देवनागरी लिपिमें नहीं हैं। उन ध्वनियोंको प्रस्तुत पुस्तकमें निम्नलिखित रूपसे व्यक्त किया गया है:—

ग॒—सघोष अल्पप्राण अन्तःस्फुटित कोमल-तालव्य स्पर्श ध्वनि, यथा—ग॒ोढ़ु।

ज॒—सघोष अल्पप्राण, अन्तःस्फुटित कठिन-तालव्य स्पर्श संघर्षी यथा—अज॒।

ड॒—सघोष अल्पप्राण अन्तःस्फुटित मूर्धन्य स्फोटक स्पर्श; यथा—ड॒ेखो।

ब॒—सघोष अल्पप्राण, अन्तःस्फुटित द्वयोष्ठ्य स्पर्श यथा—ब॒चो।

श्री देवदत्त कुन्दनराम शर्माजीने प्रस्तुत पुस्तकमें संकलित साहित्यको चुनने कार्यालयमें सम्पादित तथा अनूदित कर सारी सामग्रीको इस रूपमें प्रस्तुत करनेमें सहयोग दिया है। पुस्तकमें संकलित चित्र का ब्लॉक सम्पादक 'हिन्दुस्तान' (सिन्धी दैनिक) बम्बईके सद्प्रयत्नोंसे उपलब्ध हुआ है। ग्रंथमाला आवरण डिजाइनको बनाकर देनेमें श्री सी. एन. आचरकरजी (डीन, सर जे जे इन्स्टीट्यूट आफ अप्लाइड आर्ट, बम्बई) का उदार सहयोग मिला है उसके लिए समिति उनकी आभारी है।

इसके अतिरिक्त चर्चा तथा अन्यान्य दृष्टियोंसे भिन्न-भिन्न प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष सहयोग मिला है उनके प्रति भी समिति अपनी कृतज्ञता व्यक्त करती है।

आशा है, प्रस्तुत संग्रह पाठकोंको रुचिकर एवं उपयोगी प्रतीत होगा।

मन्त्री,
राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# अनुक्रमणिका

# सिन्धी भाषा
# और
# उसका साहित्य

• • •

अब तक सिन्धी भाषामें सिन्धी साहित्यके इतिहासपर कोई पुस्तक प्रकाशित नहीं हुई। श्री मिरीक मुहम्मद मेमणने सम्पूर्ण इतिहासके दो भागोंमें पुस्तकें लिखी हैं जिसका सारांश 'सिन्धके सूफी सन्त शाह अब्दुल लतीफ' की पुस्तिकामें दे दिया गया है, लेकिन इसमें १९२ के पहलेके कवियोंका ही आभास मात्र है। १९२ से लेकर आज तक सिन्धी भाषाके सैकड़ों कवि इस क्षेत्रको सर्वांग समृद्ध बना रहे हैं। लेकिन १९ ० ई से लेकर आज तकके कालको हम हिन्दीकी तरह गद्यकाल ही कहेंगे क्योंकि इस अवधिमें पद्यकी अपेक्षा गद्यका ही बोलबाला रहा है। आज सिन्धीमें पद्य भी प्रचुर मात्रामें उपलब्ध है, फिर भी हमें कहना ही पड़ेगा कि यह युग 'गद्यका युग' अथवा आधुनिक युगके नामसे ही सम्बोधित किया जा सकता है।

## गद्यकाल का आरम्भ

अंग्रेजोंने सिन्धपर १८४३ ई में विजय पाई। अन्य आवश्यक कार्योंके साथ उनका ध्यान साहित्यकी ओर भी आकृष्ट हुआ लेकिन उन दिनों सिन्धी भाषाके लिए कोई निश्चित लिपि निर्धारित न थी। मुसलमान इस भाषाको फारसी अथवा अरबीमें

लिखा करते थे और ब्राह्मण नागरीमें स्त्रियाँ गुरुमुखीमें तथा व्यापारी मुण्डा ( बिना मात्राओं वाली ) लिपिमें लिखा करते थे। १८५१ में सिन्धी भाषाके लिए लिपि निर्धारित की गई और तबसे सिन्धी भाषामें साहित्य निर्माणके छिटपुट प्रयत्न चल रहे हैं। सर्वप्रथम शिक्षा विभागकी ओरसे पाठ्य पुस्तकोंकी रचना हुई और कुछ पुस्तकें हिन्दी और फारसीसे अनूदित की गईं।

१८५१ से १९०० तक जो साहित्य निर्माण हुआ उसे हम संक्रमण कालीन साहित्य कह सकते हैं। विद्वानोंका मत है कि आरम्भमें मदकी कई पुस्तकें देवनागरी लिपिमें लिखी गईं थी परन्तु अरबी लिपि सिन्धीकी लिपि बन जानेके कारण देवनागरी लिपिको बड़ी ही क्षति पहुँची। अब सारा सरकारी कार्य इस लिपिमें होने लगा। अतः नौकरियाँ भी उन्हें मिलने लगीं जो इस लिपिके जानकार थे। इन्हीं कारणोंसे देवनागरीमें हस्तलिखित पुस्तकें सड़ने लगीं अँग्रेजोंके समयमें जो देवनागरीमें पुस्तकें छपीं उनमेंसे निम्नलिखित कुछ पुस्तकोंका कभी-कभी वर्णन ही आता है —

(१) सिन्धी-इंग्लिश डिक्शनरी —कैप्टन स्टैक (बम्बईमें मुद्रित) १८५५

(२) सिन्धी बोलीअ जो ग्रामर " " "

इसी व्याकरणके अन्तिम पृष्ठोंपर 'आखाणी राइ दियाच ऐ सोरठि जी' छपी है, जो शायद सिन्धी साहित्यकी पहली कहानी है।

(३) 'मदी' (पॉस्पल आफ मैथ्यू) का सिन्धी अनुवाद—कैप्टन स्टैक १८५०

(४) इंग्लिश-सिन्धी डिक्शनरी (कैप्टन स्टैक) बम्बई, १८४९

(५) सिन्धी बोलीअ जो ग्रामर (डा ट्रिम्प लन्दन और लीपजिगमें छपी १८७२) अरबी लिपि बननेके बाद भी कुछ पुस्तकें देवनागरी लिपिमें छपीं।

(६) इंग्लिश-सिन्धी डिक्शनरी (स ब परमानंद) १८९५

(७) सिन्धी-इंग्लिश डिक्शनरी (रेवरेंड शर्ट उधाराम थांवरदास मीरा स फ. मिर्जा १८७९)

(८) अक्षर धातु ( सिन्धीके संस्कृत मूल धातु ) रेवरेंड शर्ट

(९) सिन्धी ग्रामर (श्री भ्रमटमल) १८९२

(१०) Dictionary of Sindhi derivatives (भ्रमटमल मामलाल) १८९२ आदि।

इसके अलावा सिन्धी चौथी कक्षा तककी पाठ्य पुस्तकें सरकार द्वारा देवनागरी लिपिमें भी छपती रहीं।

प्रियतम धर्म सभा शिकारपुरवालोंने भी देवनागरी लिपिमें कन्याओंके लिए पाठ्य-पुस्तकें प्रकाशित कराईं।

सन् १८५४ में गुलाम हुसन मोहम्मद कासिम करेलीने 'मंगे जमींदार जी गालिह' सैय्यद मीरां मुहम्मद शाहने 'गुफातूरे ऐं गुफातूरे जी गालिह' (१८५५)

या मुफीद अस सबियां (१८६१) नामक पुस्तकें लिखीं। ये तीनों पुस्तकें इन्दीसे अनूदित की गई थीं। मुन्शी नन्दीराम मीरानीने तारीख मैमूमी का फारसीसे अनुवाद किया था। १८६५ में सिन्धके डिप्टी एजूकेशन इन्स्पेक्टर श्री नारायण जगन्नाथ (महाराष्ट्र निवासी) ने सिन्धु जो निरिवार नामक मौलिक पुस्तक लिखी। १८६२ ई में दीवान कौड़ोमल चन्दनमलने 'कोलम्बस जी तारीख' नामक पुस्तकका अंग्रेजीसे अनुवाद किया और स्त्री शिक्षाके लिए पको 'हु नामक एक मौलिक पुस्तक लिखी। १८७० ई में साधु नवलराय तथा मुन्शी उधाराम थीरचन्दानीने रासेलास नामक पुस्तकका अंग्रेजीसे अनुवाद किया तथा मुन्शी उधारामने ईसप जूं आखाण्यूं नामक पुस्तक भी लिखी। १८६४ से १८७० तक दीवान कैवलरामने बड़ी सुन्दर भाषामें ग्रन्थ मुकिड़ी 'गुलफुल' और 'गुल शक्कर' नामक तीन मौलिक ग्रन्थ लिखे। १८७९ में मिर्जा कलीच बेगने Bacons Essays का मकामात अस हिकमत के नामसे अनुवाद किया।

१८८ से लेकर १९१४ तक जिन-जिन विद्वानोंने रचनाएँ कीं उनको भी हम भूल नहीं सकते। यह काम अनुवाद काम था। शिकारपुरके श्री गोवरदास चोइरदास सक्करके श्री हरीसिंह तथा हैदराबाद (सिन्ध) के श्री विनोमल वसरमलने प्रकाशकोंसे प्रथम गई पुस्तकें अनुदित करवाकर छपवाई। उनमेंसे कुछ चुनी हुई पुस्तकें हातिमताई चार दरवेश गुलबकावली ताजमलूक आदि हैं। इसके अलावा श्री ठाकुरदास आलूखोमलने 'चन्द्रकान्ता' तथा 'भूतनाथ' का प्रकाशन करनेके लिए अपना प्रेस खोला। ये पुस्तकें खूब बिकीं। चन्द्रकान्ता और 'भूतनाथ' एक साथ प्रकाशित न होकर कई भागोंमें प्रकाशित हो रही थीं लोगोंमें इतना धैर्य नहीं था कि वे छपने तक उन भागोंकी प्रतीक्षा करें। अतः कई लोगोंने इन उपन्यासोंको पढ़नेके लिए हिन्दी सीखना आरम्भ कर दिया। इसमें अत्युक्ति न होगी कि इन्हीं उपन्यासोंको पढ़नेके लिए कई सिन्धियोंने हिन्दी सीखी। लेकिन साहित्यकी दृष्टिसे इनका इतना मूल्य नहीं था।

## प्रथम उत्थान-काल (कौड़ामल-कलीच बेग काल)

श्री कौड़ोमल और मिर्जा कलीच बेगके साहित्य-क्षेत्रमें पदार्पण करनेसे ही साहित्यमें नव चेतना आई। आरम्भमें श्री कौड़ोमल चन्दनमल (मियाँ निवासी) ने सरकारकी ओरसे पाठ्य पुस्तकें लिखीं। यहाँ यह बात उल्लेखनीय है कि श्री कौड़ोमलजी ब्रह्म समाजसे प्रभावित थे। साधु नवलराय तथा साधु हीरानन्दजी (साधु द्वय) ने ही सिन्धमें ब्रह्म समाजकी नींव रखी और श्री कौड़ोमलजी उनके अभिन्न मित्र थे। उन दिनों इन साधु द्वयने यूनियन एकडमी नामक हाईस्कूलकी स्थापना की जिसमें बंगालके प्रसिद्ध ब्रह्म-समाजी श्री ब्रह्म बान्धव उपाध्याय (जो बादमें क्रिश्चियन हो गए थे।) प्रचारक तथा अध्यापक होकर

आए थे। इनकी प्रेरणासे ही श्री रवीन्द्रनाथ ठाकुरके बड़े भाई श्री सतीशचन्द्रजी हैदराबादमें सेशन्स जज होकर आए थे। उन्होंने वहाँ ब्रह्म-समाजका उद्घाटन मुहूर्त किया था। इसके बाद श्री केशवचन्द्र सेनके भतीजे श्री नन्दलाल सेन आए। ऐसे महानुभावोंकी प्रेरणासे ही सिन्धीके लेखक तैयार हुए।

श्री कौड़ोमलजीने लगभग ६ पुस्तके लिखीं जिनमें कई तो अनूदित हैं। बाकी १०-१२ पुस्तक उनकी मौलिक रचनाएँ हैं। उनकी सबसे बड़ी सेवा है सिन्धी भाषाको साहित्यिक अभिव्यञ्जनाके अनुरूप बनाना। यद्यपि उनके पहले राजर्षि दयाराम गिदूमल (सेशन्स जज) तथा श्री केवलरामने इस दिशामें प्रयत्न किए फिर भी सफलता श्री कौड़ोमलको ही मिली। साधु नवलराय तथा साधु हीरानन्दके प्रभावके कारण श्री कौड़ोमलजी स्त्री शिक्षाके प्रेमी बन गए, अतः उन्होंने नारी चरित्र तथा पनो पहु लिखकर इस दिशामें सर्वप्रथम स्तुत्य प्रयास किया।

यदि श्री कौड़ोमलजी विभिन्न स्थानोंसे बुजुर्गो विविध लिखे हुए श्लोकोंको एकत्रित करके न छपवाते तो सामी नामसे प्रसिद्ध सामी चइनरायका काव्य न मालूम किस अन्धकारमय गर्तमें पड़ा रहता। श्री कौड़ोमलने बंकिम बाबूकी तीन छोटी कहानियोंका बड़ी सरल और सुन्दर सिन्धीमें अनुवाद किया।

## मिर्जा कलीच बेग

मिर्जा कलीच बेगकी गणना सर्वतोमुखी प्रतिभा वाले साहित्यकारोंमें की जा सकती है। इन्होंने अपने जीवन-कालमें कम-से-कम दो सौ पुस्तकें लिखीं। यद्यपि इनकी अधिकांश पुस्तकें अनुवाद ही हैं, फिर भी इनकी मौलिक रचनाएँ भी कम नहीं हैं। यदि इन्होंने 'रुबाइयात उमर खय्यामका' रुबाइयोंमें ही अनुवाद किया तो मौलुतिजी बयूली भी रुबाइयोंमें ही लिखीं। इन्हें काव्य-जगत्में प्रथम रुबाईकार होनेका गौरव प्राप्त है। इन्होंने दो मौलिक उपन्यास दिलाराम (१८८८) तथा जीनत (१८९ ) लिखे। कुछ विद्वानोंका मत है कि ये उर्दूके अनुवाद हैं फिर भी इनका रंग रूप और ढाँचा बिलकुल सिन्धी ही लगता है।

उन दिनों अहमद खान बस्वाणीने गुलबकावली तथा नीहू निमावणु दो उर्दू उपन्यास (१८९ में) उर्दूसे अनूदित किए। आगूर मुल्क अन्खाइने गुलुस्तान और बाग मालिम नामक उपन्यास लिखे। मुहम्मद सिदीक मुसाफिरने मुमताज़ दमसाज़ महरूर बानू तथा गुलबदन नामक उपन्यास लिखे। दीवान प्रीतमदास हुकमत रायने अजीब भट नामक मौलिक उपन्यास लिखा।

श्री लालचन्द अमर डिनामलने हुर मखीम जा (१९०१) तथा 'चोथि जो चंड' (१९ ५) नामक दो मौलिक उपन्यास लिखे। श्री भेरूमल महरचन्द आडवाणीने आनन्द सुन्दरी तथा मोहिनी बाई दो मौलिक उपन्यास लिखे। इस कालका अन्तिम मौलिक उपन्यास डॉ गुरबखशाणी द्वारा लिखित नूरजहान है।

## प्रारम्भिक कालके नाटक

नाटककारोंमें भी मिर्ज़ा कलीच बेगका नाम सर्वप्रथम लिया जा सकता है। इन्होंने कई नाटक लिखे जिनमेंसे लैला मजनूँ (१८८०) और खुरशीद नामक दो नाटक रङ्गमञ्चपर भी खेले जा चुके हैं। इन्होंने १८९६ में शकुन्तला नाटकका भी अनुवाद किया। श्री कौड़ोमलने १८८८ में हर्षदेव रचित रत्नावली नामक नाटकका बड़ी सुन्दर और मुहावरेदार भाषामें अनुवाद किया।

१८९४ में डी जे सिन्ध कालेज (करांची) के प्रिन्सिपल श्री जैक्सन तथा फारसी प्रोफेसर पान्धाके प्रयत्नोंसे सिन्ध कालेज अमेच्युअर ड्रामैटिक सोसाइटी की स्थापना हुई और सिन्धीका पहला रङ्गमञ्च स्थापित हुआ। इस रङ्गमञ्चपर खेलनेके लिए सन् १८९४ ई में श्री जेठानन्द किशनदासने नल दमयन्ती नामक सर्वप्रथम नाटक लिखा।

इसके बाद इस रङ्गमञ्चपर खेलनेके लिए दीवान लीलारामसिंहने 'हरिश्चन्द्र (१८९४) और द्रौपदी (१९०५) नामक दो नाटक लिखे जिनका कथानक महाभारतसे लिया गया था। उन्होंने रामायण (१८९८) नामक नाटक लिखा जो जनताको बड़ा प्रिय लगा। इनके अलावा सुर्जन राजा (१८९५) और 'मोहन तारिका नामक दो मौलिक नाटक और लिखे।

इसके बाद इसी रङ्गमञ्चपर खेलनेके लिए मिर्ज़ा कलीच बेगने शेक्सपियर के कई नाटकोंका अनुवाद किया लेकिन उनके पात्रोंके नाम तथा स्थान बदलकर उन्हें सिन्धी रूप दे दिया गया। वे नाटक इस प्रकार हैं —

(१) 'इश्का दिलदार" (१८९७) Merchant of Venice का अनुवाद
(२) "शाह एलिया (१९ ०) King lear का अनुवाद
(३) "फेरोज़ बिन अफरोज़ (१९०२) लॉर्ड लिटनके उपन्यास 'Night and Morning का नाटकीकरण
(४) "गमख्वार मर जाना" (१९ ८) Cymbelive का अनुवाद।
(५) "अज़ीज़ ऐं शरीफ" (१९०९) Two Gentlomen of Verona का अनुवाद
(६) "गुलज़ार ऐं गुलनार (१९०९) Romeo and Juliet का अनुवाद
(७) "शाहज़ादा बहराम" (१९११) Hamlet का अनुवाद
(८) नेकी ए बदी" (१९११) एक उर्दू नाटकसे अनूदित

इसके अलावा श्री मेघमल महरचन्दने किंग जॉन (King John) का तथा लेखराज अज़ीज़ानीने शेरीडनके पिज़ेरो (Pizzaro) नामक नाटकका सन् १९२ ई में अनुवाद किया। इस प्रथम उत्थान कालके मौलिक नाटककार

श्री लालचन्द दर्यानी भी थे जिन्होंने रला ज़मींदारी जुल्म 'ज़माने की लहिर' तथा बुध को सिकार नामक चार मौलिक नाटक लिखे। श्री लालचन्द अमर डिनोमल्ने सामाजिक बुराइयोंका दिग्दर्शन करानेके लिए मज़दू धर्म (१९ १) तथा हैण कौन वेस नामक दो मौलिक एकांकी लिखे।

## सिन्धी भाषाका साहित्यिक रूप

मैं पहले ही लिख चुका हूँ कि राजर्षि दयाराम गिदूमल तथा श्री कौड़ोमलने सिन्धी भाषाको साहित्यिक रूप देनेका प्रयत्न किया किन्तु इस दिशामें श्री भेरूमल महरचन्द तथा उनसे भी बढ़कर श्री परमानन्द मेवारामने सिन्धी भाषाको सबल तथा साहित्यिक अभिव्यञ्जनाके योग्य बनानेका सफल प्रयत्न किया। इन्होंने ब्रह्म-बान्धव बन्धोपाध्यायके साथ ईसाई धर्म ग्रहण किया और उस धर्मके प्रचारके लिए जोति नामक सिन्धी साप्ताहिक पत्रिका १८९६ में निकाली जो ४ वर्षों तक सिन्धी भाषाकी सेवा करती रही। ईसाई धर्मकी बातोंके अलावा कई अन्य विषयोंपर भी सुन्दर लेख छपते रहे, जिनकी भाषा बड़ी प्राञ्जल और मार्जित रहती थी। इसके कई छोटे-छोटे चुटकुले उसमें छपते थे। उन सब चुटकुलोंका संग्रह कर १९१२ में दिलबहार नामक पुस्तक (चार भागों) में प्रकाशित की गई। इसके अलावा जो सुन्दर निबन्ध जोति में छपते उनका भी संकलन श्री परमानन्दजीने गुल फूल नामक पुस्तक (दो भागों) में प्रकाशित किया।

सिन्धी भाषाकी सबसे बड़ी सेवा जो श्री परमानन्द मेवारामजीने की वह थी उनकी सिन्धी कोष की देन। इसके लिए उन्होंने अपने जीवनका बड़ा भाग अर्पित किया। सिन्धी भाषाका यदि कोई प्रामाणिक कोष है जिसे सबके रूपमें स्वीकार किया जाता है तो वह इन्हींका 'सिन्धी कोष' है। इन्होंने एक अँग्रेजी सिन्धी कोष' भी तैयार किया।

## धार्मिक साहित्य

सिन्धी भाषामें धार्मिक-साहित्य भी काफी मात्रामें प्रकाशित हुआ है।

करांचीके श्री तेजूराम धर्मदासी सनातन धर्म पत्रिका की ओरसे श्रीमद्भगवद् गीता श्रीमद्भागवत तुलसीकृत रामायण' आदि कई धार्मिक पुस्तकें प्रकाशित हुईं। उन्होंने कुछ सामाजिक उपन्यास भी प्रकाशित कराये।

सबसे पहले राजर्षि दयाराम गिदूमलने सिन्धीमें गीता तथा पातञ्जल योग दर्शनपर विद्वत्तापूर्ण टीकाएँ लिखीं। सिन्ध साहित्यके जप जी साहब तथा सुखमनी साहबपर भी टीकाएँ लिखीं। इसके अलावा सात बड़ी-बड़ी जिल्दोंमें मन जा चह चूक नामक पुस्तक लिखी जिसमें पौर्वात्य और पाश्चात्य दर्शन-शास्त्रोंपर बड़ी बारीकीसे विचार-विनिमय किया गया है।

हैदराबाद गुरु संगत की ओरसे सिख धर्मके विद्वान् श्री फतहचन्द मेंघराजने श्री 'गुरु' ग्रन्थ साहबका 'गुरवाणी' नामक मासिक पत्रिकाके माध्यमसे ३० वर्षोंके अथक परिश्रमसे सिन्धीमें अनुवाद प्रकाशित किया। भारत-विभाजनके पहले यह अप्राप्य हो गया था अतः श्री लालचन्दजी पुनवाणीने बम्बई गुरु मन्दिर द्वारा उसका पुनर्नवीकरण किया है।

तीसरे हैं साधु वास्वाणीजी जिन्होंने विभाजनके पहले ही श्रीमद्भगवद् गीता तथा सन्तों और ग्रन्थ साहबकी वाणीपर प्रचुर मात्रामें साहित्य प्रकाशित किया था और विभाजनके बाद भी सन्त मीरा कालेज पूनाकी ओरसे इस कार्यको सुचारु रूपसे निभा रहे हैं।

प्रिन्सिपल मानकराम मलकानी द्वारा किया गया श्रीमद्भगवद् गीता का पद्य बद्ध अनुवाद बड़ा ही सुन्दर बन पड़ा है। पं. द्वारका प्रसाद चतुर्वेदीने लोकमान्य तिलकके गीता रहस्य सुन्दर अनुवाद किया है।

सारांश यह कि सिन्धी भाषामें मुसलमानी तथा हिन्दू धार्मिक-साहित्य प्रचुर मात्रामें उपलब्ध है।

## प्रथम उत्थान-काल (सिन्धी भाषाकी पत्र पत्रिकाएँ)

सिन्धी पत्र तथा पत्रिकाओंने भी सिन्धी साहित्यकी अच्छी सेवा की है। सर्वप्रथम सन् १८८४ ई. में सिन्धु सुधार नामक पत्र निकला। १८९ में साधु हीरानन्दने सरस्वती नामक मासिक पत्रिका निकालना शुरू की जिसमें धार्मिक सामाजिक चारित्रिक तथा मनोरंजक विषयोंपर सुन्दर निबन्ध छपते थे। १८९१ में श्री शिवराम ठिकाकचन्द बचाणीने प्रभात नामक साप्ताहिक पत्रिका निकालनी आरम्भ की। लगभग इन्हीं दिनों करांचीसे सनातन धर्म पत्रिका (मासिक) प्रकाशित होने लगी। १८९६ में श्री परमानन्द मेवारामने ज्योति नामक पाक्षिक समाचार पत्र निकाला। १९१२ में पं. लोकराम नयनाराम शर्माने देवनागरी लिपिमें सिन्धु भास्कर नामक मासिक पत्रिका निकालनी आरम्भ की। उन्हीं दिनों श्री कुन्दनमल दीपचन्द त्रिवेदासाणीने आनन्द नामक धार्मिक पत्रिका निकाली। श्री तोलाराम बालाणीने माता नामक राष्ट्रीय पत्रिका निकाली।

## राष्ट्रीय साहित्य

इस कालमें लोकमान्य तिलक द्वारा लिखित पुस्तिकाके अनुवादके अतिरिक्त कोई साहित्य उपलब्ध नहीं है। यह छोटी पुस्तिका थी। पुस्तक छपते ही अनुवादक पं. गोवर्धन शर्मा प्रकाशक श्री चेटूमलजी तथा प्रिन्टर श्री वीरूमलजीको गिरफ्तार कर लिया गया। परिणामस्वरूप लेखकको ६ वर्ष तथा दो अन्य मित्रोंको दो-दो तीन वर्ष कठोर कारावासका दण्ड दिया गया।

## निबन्ध साहित्य

सिन्धीमें निबन्ध-साहित्य इतनी प्रचुर मात्रामें उपलब्ध नहीं है फिर भी श्री लीलाराम प्रेमचन्द तथा श्री दयाराम वसणमल मीरचन्दाणीने कई लेखकोंके निबन्ध एकत्रित कर सन् १९ ७ में 'गुलदस्ता' नामक निबन्ध-संग्रह छपवाया।

इस कालके निबन्धकारोंमें निम्नलिखित विद्वानोंके नाम उल्लेखनीय हैं —

१—राजर्षि दयाराम २—श्री कैवलराम सलामतराय ३—श्री नारायण जगन्नाथ वैद्य (महाराष्ट्र) ४—श्री उधाराम थांवरदास ५—साधु नवलराय ६—साधु हीरानन्द ७—श्री कौड़ोमल ८—मिर्जा कलीच बेग ९—श्री परमानन्द मेवाराम १०—श्री निर्मलदास फतहचन्द ११—श्री भेरूमल महरचन्द आदि।

## द्वितीय उत्थान-काल (जेठमल-लालचन्द युग) सन् १९१४–१९४७

द्वितीय उत्थान-काल सिन्धी साहित्यके लिए उत्साहवर्धक काल माना जाता है। सन् १९१४ ई० में सिन्धी साहित्य सोसायटीकी नींव रखी गई। श्री जेठमल परसराम गुलराजाणी तथा श्री लालचन्द अमर डिनोमल जगत्याणी इसके मुख्य कार्यकर्ता थे। इस सोसायटीकी ओरसे प्रति माह एक-न-एक सुन्दर पुस्तक छपती थी।

राजर्षि दयारामके सुपुत्र श्री कैवलरामजीने एक बड़ी रकम 'सिन्धी लायब्रेरी' नामक संस्थाको एक सौ सुन्दर और अन्य उत्तम पुस्तकोंके लिए प्रदान की। श्री जेठमलजी इस संस्थाकी आत्मा थे। श्री जेठमलजीका जन्म १८८६ में हैदराबादमें हुआ था। यद्यपि इन्होंने मैट्रिक तक ही अध्ययन किया था फिर भी वे प्रोफेसर बन गए। इन्होंने सिन्धी-साहित्यकी अनुपम सेवा की। सिन्धी लायब्रेरीकी ओरसे एक सौ पुस्तकें प्रसिद्ध करानेका संकल्प इन्होंने पूरा किया। वे जैसे अनुपम लेखक थे वैसे ही अनोखे व्याख्याता भी थे। वे थियोसॉफिस्ट थे। डॉ० एनीबेसण्टके समयमें इन्होंने अपने व्याख्यानों तथा 'भारतवासी' नामक पत्रिका द्वारा सारे सिन्धमें एक नए उत्साहकी लहर फैला दी। आप हिन्दीके भी अच्छे जानकार थे। सूरदासके कृष्ण सम्बन्धी पदोंसे इनको बड़ा प्रेम था। वे दिन भुलाए नहीं जा सकते जब थियासॉफिकल लॉजमें कृष्ण परक पद गा-गाकर उनकी सुन्दर व्याख्या करते थे। शेक्सपियरके दो उपन्यासोंका 'हैमलेट' और 'तूफान' के नामसे अनुवाद किया। आपने जर्मनीके विद्वान गटेके 'फाउस्ट' का अनुवाद भी किया। इसके अलावा आपने कई धार्मिक पुस्तकें भी लिखीं जिनमें 'मौजु माहेर्ट कोन' नाम जाती 'ऐ चर्मु' 'मौजु हिंदु वहालो' 'धर्म जा नेमु' 'पूरब जोगी' 'अप श्री साइवर टीरा" आदि मुख्य हैं। आपने दूसरे भी कई ग्रन्थ लिखे। आपकी भाषा प्रांजल तथा बड़ी ओजस्विनी थी। विभाजनके बाद १९४८ में आपका देहान्त बम्बईमें हुआ।

लालचन्द अमर डिनोमल

श्री लालचन्दजी भी इस कालके मुख्य स्तम्भ माने जाते हैं। आपका जन्म २५ जनवरी १८८५ में हैदराबादमें हुआ था। आपको साहित्यसे बड़ा प्रेम था। आप आजीवन साहित्यकी साधनामें लगे रहे। श्री जेठमलजीके साथी बनकर आपने सिन्धी साहित्य सोसायटी और सिन्धी लायब्रेरी के लिए खूब पुस्तकें लिखकर उनका हाथ बटाया। आपने उपन्यास नाटक कहानियाँ निबन्ध तथा समालोचनात्मक पुस्तकें लिखी। १९२१ में रवीन्द्रनाथ ठाकुर सोसायटीका जन्म हुआ। साहित्य प्रकाशनके साथ-साथ रवि बाबूके नामपर रंगमंचका भी आयोजन हुआ। इस रंगमंचपर खेलनेके लिए इन्होंने उमर मारुई नामक नाटक लिखा जो बड़ी सफलता पूर्वक खेला गया। सिन्ध विभाजनके बाद आप बम्बई आए। यहाँपर भी इनकी साहित्य साधना चलती रही। आजीवन अध्यापनका कार्य करते रहे। बम्बईमें भी हाइस्कूल फार सिन्धीज तथा बम्बई यूनिवर्सिटी के लिए परीक्षार्थी तैयार करते रहे। सन् १९२२ में गाँधीजीके आन्दोलनके समय आपको जेलमें रहकर भी इन्होंने कई पुस्तकें लिखी। इनका व्यक्तित्व बड़ा प्रभावशाली था। ६९ वर्षकी अवस्थामें आपका सन् १९५४ ई में बम्बईमें स्वर्गवास हुआ।

रचनाएँ — सिन्धके १–शाह २–सचल ३–सामी इन तीन कवियों पर आपने समालोचनात्मक निबन्ध लिखे। इन निबन्धोंके अलावा विभिन्न विषयोंपर भी आपने कई निबन्ध लिखे हैं।

अन्य रचनाएँ —१–चोथि जो चंडु २–सदा गुलाबु ३–मध सा सखिके ४–मोम बन्यं दिस्यूँ ५–किकिनी म जो कप्टु, ६–रुलनि मुठि ७–चूनो ८–दुखनि दबी जिन्दगी ९–हुर मखीअ जा १०–रामु बादिशाहु ११–प्रेम जो वसु, १२–साहाणी धाग १३–हजरत मुहम्मद रसूल १४–मबनु मूँ गरो १५–मुसाफिरी अ जो मखो १६—भाउमियुनि जो दिलदारी।

नाटक —१–उमर मारुई, २–मुहिंजी मेहार ३–मेमकी बेज ४–नफ्रु धर्म।

अन्य ग्रन्थ :—१–मुंब कैदीरो २–हिंदू नार्युनि सां वैस ३–कज्जावली ४–साइरान मुस ५–मानिक मोती माल आदि तथा अन्य कई ग्रन्थ लिखे। उनमेंसे अभी कुछ अप्रकाशित हैं।

इस कालके अन्य लेखक

डॉ होतचन्द मूलचन्द गुरबक्शाणी (जन्म १८८३ मृत्यु १९४६) ये डी जे सिन्ध कालेजमें प्रिन्सिपल थे। आपने कालेजों तथा यूनिवर्सिटीकी परीक्षाओंके लिए सिन्धी भाषाको स्थान दिलाया। आपने ४ जिल्दोंमें शाह जो रसालो पर टीका-ग्रन्थ लिखे।

भेरूमल महरचन्द (जन्म १८७५, मृत्यु १९५) यद्यपि इनका वर्णन पहले हो चुका है फिर भी इस उत्थान-कालमें आपने भी कई पुस्तकें लिखीं जिनमेसे मुख्य है सिन्धी बोलीअ जी तारीख अन्कल टॉम्स केबिन (Uncle Tom's Cabin) का गोलनि जा मुन्दर नामसे संक्षिप्त अनुवाद तथा सिन्धु जो सैलानी।

मुहम्मद सिद्दीक मेमण आप ट्रेनिंग कालेजके प्रिन्सिपल थे। आपकी रचनाएँ इस प्रकार है —१–तारीख ताहिरीअ जो हस्त वासु २–मजमून नवीसी ३–इमारतीज जो दौर ४–सिन्धीअ जी अरबी तारीख (केवल पद्य)।

आचार्य गिदवानी (जन्म १८९ मृत्यु १९३५) आपका पूरा नाम है आसूदोमल टेकचन्द गिदवानी। वे आक्सफोर्ड यूनिवर्सिटीसे एम ए हुए थे। इण्डियन एज्यूकेशनल सर्विसमे इलाहाबादके सरकारी कालेजके कई वर्षोंतक प्रोफेसर रहे। उसके बाद गांधीजीके १९२१ वाले आन्दोलनमें भाग लेनेके कारण जेल भी गए तथा अहमदाबादके राष्ट्रीय कॉलेजके प्रिन्सिपल होनेके कारण आचार्यके नामसे प्रसिद्ध हुए।

श्री गिदवानीजीने अन्य पुस्तकके अलावा कालिदासके रघुवंश 'मालविकाग्निमित्र' तथा विक्रमोर्वशी'का सिन्धीमे संक्षिप्त अनुवाद प्रस्तुत किया और रव माता नामक पुस्तक लिखी। इन पुस्तकोंके अतिरिक्त इन्होंने कुछ निबन्ध भी लिखे है।

प्रोफेसर नारायणदास रतनमल मलकानी एम ए उत्तीर्ण करनेके बाद आचार्य कृपालानीके साथी आप मुजफरपुर कालेज (बिहार) में कई वर्षों तक प्रोफेसर रहे। सन् १९२१ ई मे नौकरी छोड़कर आप गांधीजीके आन्दोलनमें शामिल हुए और कई बार जेल हो आए। गांधीजीकी आज्ञानुसार १९१ मे सिन्धमें आप रचनात्मक कार्यके लिए लौट आए। वर्षों तक आप सिन्ध राष्ट्रभाषा प्रचार समितिके अध्यक्ष रहे। आपकी भाषा बड़ी ही प्राञ्जल और मँजी हुई है। यदि आपको ग्रामीण भाषाका विशेष ज्ञाता कहे तो अत्युक्ति न होगी। आजकल आप राज्य-सभा (एम पी) के सदस्य है तथा भारत सेवक समाजके सक्षम स्तम्भ माने जाते है।

रचनाएँ —अनूदित ग्रन्थ —१ हिन्द स्वराज्य २ महात्मा गांधीअ जी आत्म कहाणी ३ जवाहिर जीवनी।

मौलिक — गोठाणी वहिर में ग्रामीण भाषामें आपने ग्रामीणोका दिग्दर्शन बड़ी ही ओजस्विनी भाषामें किया है। बच्चोंके लिए— बाराणूं केम्पूं कश्मीर जो सैरु अलाखाना तथा गुजरात।

## बाल-साहित्य

दयाराम वसणमल मीरचन्दाणी (जन्म मार्च १८८०) वे ३२ वर्षों तक सरकारी शिक्षा-विभागके अन्तर्गत अध्यापक रहे। आपने कराँचीके प्रसिद्ध नारायण

पश्चात सरकारी हाईस्कूलके मुख्याध्यापक पदसे अवकाश ग्रहण किया। आप सिन्धी भाषाको देवनागरी लिपिमें लिखनेके समर्थक हैं।

रचनाएँ — सिन्धी ग्रामर  सभी हिसाब  तथा  शुद्ध सिन्धी नमूद।

सामराज निर्मलदास (जन्म-काल सन् १८८१ ई.) ये हिन्दी और फारसीके अच्छे विद्वान हैं। इनके लेख 'सिन्धु' 'गुल समीर' तथा 'कालेज मैगजीन' में खूब छपते थे। इनकी स्याली मस्का नामक पद्यबद्ध पुस्तक प्रकाशित हुई थी।

मंघाराम उधाराम मलकानी (जन्म १८९६) भारत विभाजनसे वर्षों पहले से भारतमें विभिन्न स्थानोंमें प्रोफेसर रह चुके हैं। आजकल जयहिन्द कालेज बम्बईमें प्रोफेसर हैं। सिन्धके बाहर रहकर भी इन्होंने सिन्धी साहित्यकी अच्छी सेवा की है। आप सिन्धीके प्रसिद्ध एकांकीकार हैं। आजकल आलोचनात्मक साहित्य प्रकाशित करनेमें विशेष रुचि रखते हैं। इन्होंने भी रवि बाबूकी 'गीतांजलि' का गद्यमें सुन्दर अनुवाद किया है।

**इस कालके फुटकर लेखक**

१ वाधूमल मूलचन्द

रचनाएँ — सामी अ जा सलोक पर टीका कृष्ण माला।

२ नारायणराम धर्मदास मीरचन्दानी

रचनाएँ —मेघदूतका पद्य-बद्ध अनुवाद तथा छोटे-मोटे नाटक।

३ तीर्थ बसन्त

रचनाएँ —रवि बाबूकी चित्रा का सुन्दर भाषामें अनुवाद।

विपिन धूं निबन्ध-ग्रन्थ (सिन्ध सरकार द्वारा पुरस्कृत।)

जवाहिर जीवनी प जवाहरलालजीकी आत्म-कथाका अनुवाद।

४ दीपचन्द तिलोकचन्द

५. लोलाराम ठारूमल माखीजानी इन्होंने कई नाटक लिखे हैं।

६ देवदत्त कुन्दाराम शर्मा आनन्द मठका अनुवाद सरदार वल्लभ भाई पटेलकी संक्षिप्त जीवनी तथा बाल-साहित्यपर कई लेख। कालिन हेमिंग्स् जा कारनामा तथा छह कहानियाँ।

७ पं द्वारका प्रसाद चतुर्वेदी छत्रसाल ( तीन भाग ) लोकमान्य तिलककी गीता तथा कई अन्य पुस्तकें।

**कहानी साहित्य**

श्री लालचन्दने हुर मखीम जा ऐं फिरिंगीअ जा वण्ट लिखकर सिन्धी कहानीका आरम्भ किया। कौडूमल चंदनमलने देवनागरी लिपिमें अज्ञात लेखक द्वारा लिखी हुई आयानी राइ दियाच की सबसे पहले प्रकाशित कराई थी।

श्री भेरूमल महरचन्दने प्रेम जा मराम्रु तथा श्री निर्मलदास फतहचन्दने सरोजिनी नामक कहानी लिखी।

इस कालके प्रमुख कहानीकार यों हैं

१ आसानन्द मामतोरा— फैल्मूफ
२ असटमल भावनाणी— हीरो ऐं पवित्र प्रेमु
३ गानकराम धर्मदास— धर्मराइ जी वही    जीवति जो असु

उसी समय हैदराबादसे श्री मेलाराम वासवाणीने सुन्दर साहित्य नामक मासिक पत्रिका निकालनी आरम्भ की। इसमें भारतके प्रसिद्ध कहानीकारोंकी कहानियाँ अनूदित होने लगी जिनमें मुख्य कहानीकार रवि बाबू रणवीर, सुदर्शन तथा मुन्शी प्रेमचन्दजी थे जो सिन्धी पाठकोंके लिए विशेष लोकप्रिय बन गए। १९३३ में श्री बूलचन्द राजपालने सिन्धू नामक मासिक पत्रिका प्रकाशित करनी आरम्भ की। यही अर्सोमें यही एक पत्रिका थी जिसका साहित्यिक मूल्यांकन किया जा सकता है। अन्य लेखोंके साथ इसमें कहानियाँ भी छपने लगीं जिनमें कई मौलिक थी। इनके मुख्य लेखक थे–सर्वश्री मल्क अस्का बबो मिर्जा कादिर बेग प्रभदास मीरचन्दाणी तथा आसानन्द मामतोरा। इसके अलावा १— रहन २— कहाणी ३— आसा ४—'भारत जीवन साहित्य मण्डल' नामक पत्रिकाएँ भी खूब कहानियाँ प्रकाशित करने लगीं।

सारांश यह कि सन् १९२ से लेकर १९४५ तक सिन्धीमें सैकड़ों कहानियाँ अनूदित हुईं। इस बीच कई मौलिक कहानियाँ पुस्तक रूपमें भी प्रकाशित हुईं। यहाँ स्थानाभावसे लेखकोंके नामोंका ही उल्लेख किया जाता है —

| लेखक | रचना |
|---|---|
| १—श्री जेठमल परसराम | चमिड़ा पोश जूँ आखाण्यूँ |
| २—श्री प्रभुदास | अन्दर न ज उर्मिमा |
| ३—श्री उसमान अली अनसारी | पंज |
| ४—श्री आसानन्द मामतोरा | जीवति–प्रेम ऐं पाप जूँ कहाण्यूँ |
| ५—मिर्जा कादिर बेग | मिस रुस्तमजी ऐं मोहिनी |
| ६—श्री गोविन्द पञ्जाबी | सई अमुई रैगिस्तानी फूल |
| ७—श्री बिहारी छाबिड़या | सिन्धी कहाण्यूँ |
| ८—श्री केवू तुलिस्याणी | मञ्जरी कोलिहूणि |
| ९—श्री मदन पञ्जाबी | मेघु |
| १०—श्री गीरगु बाबाणी | हूम |
| ११—श्री लछिमण राजपाल | नर्मो जमानो |
| १२—श्री आनन्द गोलाणी | इनसान |
| १३—श्री जीवनु नरियाणी | इथु न आह |
| १४—श्री अमार | रोम निमिनी |
| १५—श्री हरु सदारंगाणी | भीमो बरी |

## निबन्ध

इस कालमें जो निबन्धकार हुए, उनमेंसे कइयोंके नाम तो आ चुके हैं लेकिन कुछ ऐसे लेखक रह गए हैं जिनका विशेष रूपसे उल्लेख होना चाहिए। इनके नाम इस प्रकार हैं —

१—प्रोफेसर लालसिंह अजवाणी २—श्री फतहचन्द वासवाणी ३—श्री लेखराज (अज़ीज़) ४—श्री गोविन्दराम भाम्भा आदि।

## बाल-साहित्य

इस कालमें बाल-साहित्य भी पर्याप्त मात्रामें प्रकाशित हुआ। श्री मेवाराम वासवाणीने 'गुल फुल' नामक मासिक पुस्तिका द्वारा श्रीमती कमला हीरानन्द तथा बालकनि जी बारी द्वारा निकलनेवाली मासिक-पत्रिकाने इस क्षेत्रमें कई छोटी-छोटी पुस्तिकाएँ प्रकाशित की हैं।

## राष्ट्रीय साहित्य

इस कालमें विभिन्न लेखकों द्वारा रचित पुस्तकोंके अलावा हैदराबाद के कौमी साहित्य मण्डलने जिसके सञ्चालक श्री घेवमल जयरामाणी थे कई देशभक्तोंकी जीवनियाँ छपवाईं तथा उस समय तक लिखे हुए विभिन्न कवियों द्वारा रचित राष्ट्रीय गीतोंको संकलित कर छपवाया। इसके अलावा श्री प्रभुराम ब्रह्मचारी तथा श्री दीपचन्दने भी कुछ पुस्तकें 'नवजीवन साहित्य मण्डल द्वारा' प्रकाशित कीं।

## धार्मिक साहित्य

इस कालमें धार्मिक-साहित्यका भी प्रचुर मात्रामें प्रकाशन हुआ। अन्य धार्मिक पुस्तकोंके अलावा स्वामी विवेकानन्द तथा स्वामी रामतीर्थकी कुछ पुस्तकोंका भी अनुवाद हुआ। इस क्षेत्रके मुख्य लेखक हैं—दीवान चन्दनराय आडवाणी श्री टहलराम आनूरामल वकील श्री जेठमल परसराम पं. लधूराम शर्मा पं. द्वारका प्रसाद शर्मा श्री फतहचन्द मेवराम आदि। इसके अलावा निम्नलिखित प्रकाशन मण्डल इसके लिए प्रयत्नशील हैं —१ श्री वासनशाह ट्रस्ट, २ ब्रह्म विद्या माला ३ सनातन धर्म सभा ४ गुरु सगत ५. ब्रह्मो समाज ६ आर्य समाज ७ थियो-सॉफिकल सोसायटी आदि-आदि।

## द्वितीय उत्थान-कालके कवि

मिर्जा कलीच बेगका वर्णन मैंने 'शाह लतीफ' वाली पुस्तिकामें कर ही दिया है। श्री किशिनचन्द 'बेवस' का वर्णन आपके सामने प्रस्तुत ही है। इस कालके शेष कवियोंका संक्षेपमें वर्णन इस प्रकार है —

इन पत्रिकाओंमें अनूदित कहानियों और धारावाहिक उपन्यासोंके अलावा मौलिक कहानियाँ उपन्यास तथा विविध विषयोंपर निबन्ध प्रकाशित होने लगे। इधर अजमेर, दिल्ली जयपुर, अहमदाबाद आदि कई स्थानोंमें भी साहित्यिक प्रगति जोर पकड़ने लगी और अब तो यह कहते हुए गर्व होता है कि सिन्धीके साहित्यकार समयको देखकर सतर्क और जागरूक हो गए हैं। जितना साहित्य सिन्धमें निर्मित हो चुका था उस सीमा तक पहुँचानेमें कोई कोर-कसर नहीं रखी गई है।

## कहानी साहित्य

भारतमें आनेके बाद सिन्धी भाषामें प्रचुर मात्रामें कहानियाँ लिखी गई हैं। अनूदित कहानियोंके अलावा भी २००–३०० मौलिक कहानियाँ उपलब्ध हैं। यहाँ अनूदित कहानियोंका वर्णन न करते हुए, मौलिक कहानीकारोंकी तालिका मात्र ही दी जा रही है।

इस कालके मौलिक कहानीकार इस प्रकार हैं —

सर्वश्री—आनन्द गोलाणी गुनु सामताणी सुगन आहूजा पोपटी हीरानन्दाणी कीरत बाबाणी जगत आडवाणी आसानन्द मामतोरा अमरलाल हिंगोराणी लछमन राजपाल गोबिन्द माल्ही तारा मीरचन्दाणी सुन्दरी उत्तमचन्दाणी मोती प्रकाश कृष्ण राही ईश्वर आँचल किशोर पकुवा उत्तमु चेतनु मारीवाला बासु तालिबु गुल आसिनाणी मुरली मुघी नारायण भभाणी आत्माराम लालवाणी फतनु पुरसवाणी नारायणु भारती कला प्रकाश मोहन कल्पना किशिन खटवाणी मनोहरलाल राम पंजवाणी लोकनाथ जेटली हरीकान्त आदि सिन्धी साहित्यके मौलिक कहानीकारोंके रूपमें प्रसिद्ध हैं।

आजकी सिन्धीकी कहानी अपना साहित्यिक रूप समीचीनता और सुन्दरताके ग्रहण कर रही है। भावोंके अनुरूप भाषा भी बनती जा रही है। आजका कहानीकार भाव तथा कला पक्षमें सामञ्जस्य लानेमें सतर्क है। कई नए कहानीकार जो विभाजनके बाद हिन्दीकी गोदमें पले हैं और अपने पुराने कहानीकारोंके चरण चिह्नोंपर चलकर हिन्दी शब्दोंके साथ फारसी शब्द भी ग्रहण करते हैं उनकी भाषा कुछ कमजोर रह जाती है। उधर फारसी तथा अरबी शब्दोंके प्रयोग करनेकी लहर-सी चल पड़ी है और पुराना साहित्यकार ऐसे ही कहानीकारोंको दाद देता है जिससे [illegible] मन भय नए लेखक सहम-सहमकर इस क्षेत्रमें पदार्पण करनेका साहस करते हैं। यह प्रसन्नताकी बात है कि आज इस क्षेत्रमें बहनें भी उतर आई हैं इतना ही नहीं कहीं-कहीं पति-पत्निने भी साहित्य-सृजनमें अपना योग दिया है। सिन्धीकी कहानी भी जीवनके निकटतर आ रही है। लेखक विविध विषयोंपर लेखनी उठा रहे हैं। सामाजिक राजनैतिक अन्तर्राष्ट्रीय स्वदेश-प्रेम प्रगतिवाद आदि अनेक विषयोंपर सुन्दर रचनाएँ हो रही हैं। सिन्धसे भारतमें आनेके बाद कैम्पों अथवा

अन्य स्थानोंपर सिन्धी लोग जिन कष्टोंमें गुजर रहे अथवा अपनी सिन्धकी स्मृतिमें जिन लेखकोंने कहानियाँ लिखी हैं, उनमें १—'गामिड़ो' २—'सिन्धुडीअ जा गल गोप कमलानि' ३—'सिन्धू' आदि कहानियोंके लेखक भी आनन्द गोलाणी प्रधान हैं।

अन्य मुख्य कहानीकार और उनकी कहानियोंकी सूची इस प्रकार है —

कीरत बाबाणी—१ तूं पुछी थो त मा उदासु छा आहियां? २ सुची ३ मता जा मुल ४ बम्बई आमची ५ वर्ई जो दिलिमें समाइजी न सघ्यो ६ हुन ७ सिमकीस जो बाप ७ नएं जग जा वमावार ८ महमद रामु आदि।

मोहिन्द आम्ही—१ अपिनें करमु २ मामिक जा जनाजो बा ३ पाप जो बही ४ मानाणी मजिम्म ५ दिल जी दुन्या आदि।

लोकनाथ जेटले—१ मामवी इन्सान २ पैरस मल ३ सहिणु ४ माझी ड्राईवर ५ तीर्थमाला।

नारायण भारती—१ कमम २ दस्तावेज बरी गम न अपि भवे।

कुछ ऐसे भी कहानिकार हैं जो इस क्षेत्रमें मिल-जुलकर आगे बढ़ रहे हैं उनमेंसे मुख्य इस प्रकार हैं —

सुन्दरी उत्तमचन्दाणी और उनके पति भी उत्तम—१ सिन्धुअ जा मधु, २ ममता ३ तूफान जो पोइ ४ सभी मुंहें स्कूल ठहिराए ५ ५ कोसानु ६ बगगु ७ कश्मीरी साड़ी ८ माइक हम आदि।

भी उत्तमु—१ जीवन साथी २ बचन जो बलिहारी ३ धाकधाकट।

कला प्रकाशु—१ ऐबर २ अभी जिरह माह ३ सरत जा पुन ४ मिष्पन धमांके मीनेमें माह ५ मारमा आदि।

तारा मीरचन्दाणी—१ ओमु ऐं होगु, २ दीवार, ३ पर हुन आया ४ महकार।

पोपटी हीरानन्दाणी—रंगीन जमाने में गमगीन कहाण्यूं।

रामु पंजवाणी—साह मूं कहाण्यूं।

चेतनु माडीवाला—सिन्धी जीवन कहाण्यूं।

## नाटक

भारतमें आकर सिन्धी साहित्यकारोंने नाटककी ओर कम ध्यान दिया है। न केवल मौलिक नाटक ही कम लिखे हैं बल्कि अनुवाद भी कम ही किए हैं। श्री यू. गम मल्कानी जो नाटककार हैं उन्होंने भी इस ओर कम ध्यान दिया है। यहाँ मौलिक नाटककारोंके नाम तथा रचनाओंकी सूची प्रस्तुत की जाती है —

राम पंजवाणी— सिन्धु जा मन माटिक और पूरब वारी।

राम लालित— गुमी जा नमक और सिन्दरी ऐं मेंड़ो।

चेतन मुरदाणी— इन्साफ।

कृष्ण राही— मालो ।
किशोर पहुजा— रोहु कौंहिबो ।
सुगिनचन्द मधुदास— जीवन एँ कला ।
पोपटी हीरानन्दाणी— बाभोज फरियादु ।

## उपन्यास

विभाजनके बाद भारतमें आनेपर कहानीकी तरह उपन्यासोंका भी अनुवाद आरम्भ हो गया। श्री जगत आडवाणीने अपनी " कहानी मासिक पत्रिकाका नाम बदलकर कहानी नाविल माला" रखा और प्रतिवर्ष छह सुन्दर अनूदित उपन्यास प्रकाशित होने लगे।

उपन्यासोंके लिए निम्नलिखित प्रकाशन गृहोंने बड़ी लगनके साथ काम किया —

बिहारी छाबड़ियाने— बन्धन साहित्य माला "।

चेठानन्द लालवाणीने हैदराबादसे निकलनेवाली " भारत जीवन माला " का पुनर्मुद्रण शुरू किया।

इस दिशामें " हिन्दुस्तान किताब घर " वालोंने सबसे बड़ा योग दिया।

इसके अलावा पूना अजमेर, जयपुर तथा दिल्ली आदिमें भी कुछ प्रकाशन गृह स्थापित हुए हैं जो इस दिशामें बड़ी सतर्कतासे काम कर रहे हैं।

यहाँ मैं अनूदित पुस्तकोंका वर्जन कर मौलिक ग्रन्थोंके बारेमें ही लिखूँगा। अनूदित उपन्यासोंके बारेमें इतना कहना ही पर्याप्त होगा कि भारतके मुख्य-मुख्य उपन्यासकारों—रवीन्द्रनाथ ठाकुर, शरत्चन्द्र मुन्शी प्रेमचन्द शंकर बनर्जी आदिके उपन्यास तथा रूस इंग्लैण्ड और फ्रान्सीसी उपन्यासकारोंकी मुख्य मुख्य रचनाएँ सिन्धी भाषामें अनूदित हो चुकी हैं। अब भिन्न भिन्न प्रान्तोंमें जाकर बसनेवाले सिन्धी लेखकोंने उन प्रान्तोंकी विशेष रचनाओंकी ओर भी ध्यान दिया है और धीरे-धीरे उन रचनाओंका अनुवाद हो रहा है।

भारतमें आनेके बाद कुमारी तारा मीरचन्दाणीने कूमायल कली नामक पहला मौलिक उपन्यास लिखा।

१९५२ से ही मौलिक उपन्यासोंका दौर आरम्भ हो गया। श्री गोविन्द माल्ही जो पहले कहानीकार थे वे अब उपन्यासकार बन गए और आज श्रेष्ठ उपन्यासकारोंकी कोटिमें आपकी गणना होती है। श्री गोविन्द माल्हीके कुछ उपन्यास हिन्दीमें भी अनूदित हो चुके हैं। इस वर्ष ही इन्होंने १–'आनू' २– जिन्दगीअ जे राह ते और ३– जीवन साथी नामक तीन उपन्यास लिखे हैं।

इसी वर्ष श्री राम पंजवाणीने जिन्दगी या मौतु नामक उपन्यास लिखा है।

१९५३ में श्री गोविन्द माल्हीने मन जो मीतु तथा पखी बड़ा बलर वां विछुड़िया नामक दो उपन्यास लिखे।

सुन्दरी उत्तमचन्दानीका किरन्दड़ दीवारूं नामक पहला उपन्यास निकला था।

इस उपन्यासके कारण श्रीमती सुन्दरी उत्तमचन्दानीने उपन्यास-जगत्में अपना महत्वपूर्ण स्थान बना लिया है और यह कहनेमें कोई अत्युक्ति न होगी कि सुन्दरी भाव भाषा और कला आदि विचारसे इस क्षेत्रमें अनुपम हैं। यद्यपि श्री गोविन्द माल्ही श्रेष्ठतम उपन्यासकार हैं फिर भी सुन्दरीका स्थान विशिष्ट ही है। इसका प्रमाण यह है कि डेढ़ वर्षके अन्दर इस उपन्यासके दो संस्करण निकल चुके हैं। इस वर्षका अन्तिम उपन्यास श्री शिवो रामचानी द्वारा लिखित गुमान था जिसे "भारत जीवन" वालोंने प्रकाशित किया।

१९५४ में पूरे ८ मौलिक उपन्यास निकले। स्थानाभावसे यहां केवल उपन्यासकारोंके नाम तथा रचनाओंकी सूची ही प्रस्तुत की जाती है —

| लेखक | उपन्यास | प्रकाशन गृह |
|---|---|---|
| १ गोविन्द माल्ही | तलवार | रायी प्रकाशन गृह |
| २ गोविन्द माल्ही | चंचल निगाहूं | भारत जीवन गृह |
| ३ मोती प्रकाश | अन्धारा उजाला | रिमझिम गृह |
| ४ आनन्द गोलानी | मन्नू | कहानी गृह |
| ५ बासु तालिब | चीत | नरगस गृह |
| ६ मोहन कल्पना | 'लमन | भारत गृह |
| ७ मोहन कल्पना | आवारा | भारत गृह |
| ८ मनूलाल पयमिहानी | मुँहिंजी धारी | भारत गृह |

इसके अलावा "नीरज साहित्य माला" तथा "प्रभात साहित्य माला" द्वारा प्रकाशित ब किनारा और मोहन कल्पना द्वारा रचित रात बाकी आहे और जिप्सी नामक दो मौलिक उपन्यास निकल चुके हैं।

प्रकाशन गृहोंके अलावा कई साप्ताहिक और मौलिक पत्रिकाओंमें बड़े ही सुन्दर निबन्ध छपे हैं यदि उनका संकलन किया जाए तो कई निबन्ध ग्रन्थ तैयार हो सकते हैं। ऐसी पत्रिकाओंमें "हिन्दवासी" साप्ताहिक मुख्य है। इसकी १२००० प्रतियां छपती हैं। नई दुनिया नामक एक और साप्ताहिक है।

## लोक गीत

लोक-गीतोंके संग्रह करनेमें श्री नारायण भारती मुख्य प्रयत्न कर रहे हैं। उनके लोक-गीत अभी पत्र-पत्रिकाओंमें ही छप रहे हैं, पुस्तक-रूपमें अभी तक नहीं छप सके हैं।

## फुटकर-साहित्य

बम्बईसे निकलनेवाले हिन्दुस्तान दैनिक पत्रके ट्रस्टियों की ओरसे हिन्दुस्तान साहित्य माला का पाँच-छह वर्षोंसे प्रकाशन हो रहा है। इस मालाके द्वारा विभिन्न विषयोंपर सुन्दर पुस्तकें छप रही हैं।

अजमेरकी 'सिन्ध पब्लिकेशन सोसाइटी' तथा 'सुन्दर साहित्य' वालोंने सरकार द्वारा प्राप्त सहायतासे एक नई योजना तैयार की है, जिसके द्वारा अरबी सिन्धी तथा देवनागरी लिपिमें शीघ्र ही पुस्तकें छपकर प्रकाशित होंगी। सबसे मुख्य प्रकाशन है हिन्दी-अंग्रेजी-सिन्धी कोष ( देवनागरी लिपिमें ) इसके सम्पादक हैं धर्मश्री दीपचन्दजी देवदत्तजी तथा प्रभुदासजी ब्रह्मचारी। यह कोष शीघ्र ही प्रकाशित होकर जनताके सामने आनेवाला है।

## बाल-साहित्य

भारतके विभिन्न स्थानोंसे बाल-साहित्य प्रकाशित हो रहा है। श्री गोवर्धन महबूबाणी भारती" को मास्यूं नामक सुन्दर चित्रोंसे सुसज्जित संगीत ग्रन्थपर १००) रुपएका सरकार द्वारा पुरस्कार मिल चुका है। श्री फतहचन्द वासवाणीको भी भारत दर्शन पर १०) रुपएका पुरस्कार सरकार द्वारा मिल चुका है। इसके अलावा भी दोनों कवियोंने बच्चोंके लिए बड़े ही सुन्दर गीत लिखे हैं। अजमेरकी बालकनजी बारी से फुलवाड़ी नामक मासिक पत्रिका देवनागरी लिपिमें प्रकाशित होती है।

## देवनागरी लिपिमें सिन्धी पुस्तकें

अजमेरकी "सिन्ध पब्लिकेशन सोसाइटी' द्वारा विभिन्न कक्षाओंके लिए विभिन्न विषयोंपर पाठ्य पुस्तकें छप चुकी हैं। 'भारत दर्शन' का देवनागरीमें लिखित संस्करण छप रहा है। बम्बईकी "हिन्दुस्तान साहित्य माला" तथा खार स्थित "कमला हाईस्कूल" द्वारा कई पुस्तकें छप चुकी हैं। सबसे बड़ी प्रसन्नताकी बात यह है कि दिल्ली यूनीवर्सिटी की ओरसे आठ पुस्तकें देवनागरी लिपिमें छप रही हैं।

यह हमारे साहित्यकारोंके लिए बड़े गर्वकी बात है कि उनके कुछ ग्रन्थोंका अनुवाद हिन्दी गुजराती मराठी तथा अंग्रेजीमें भी हो चुका है। उनमें मुख्य ग्रन्थकार हैं —धर्मश्री सुन्दरी उत्तमचन्दाणी उत्तम कीरतु बाबाणी गोविन्द माल्ही गोविन्द पंजाबी सुगनु आहूजा तथा गोवर्धन "भारती"। इनके अलावा एक-दो लेखकोंके ग्रन्थ पाकिस्तान वालोंने उर्दूमें भी प्रकाशित कराये हैं।

### भारत सरकारका सहयोग

कई विद्वानोंकी पुस्तकें भारत सरकार नैशनल बुक ट्रस्ट तथा अकादमी द्वारा प्रकाशित तथा पुरस्कृत हो चुकी हैं। ५०००) रु का सबसे बड़ा पुरस्कार श्री तीर्थ बसन्तको प्राप्त हुआ है तथा ५ ०) रु का पुरस्कार श्री गोवर्धन महबूबाणी श्री फतहचन्द वासवाणी तथा श्री परसराम 'जिया' को मिल चुका है।

### सिन्धी-साहित्य-सम्मेलन

भारतमें आनेके बाद सिन्धी-साहित्य-सम्मेलनकी स्थापना हुई है। यद्यपि सम्वत् २००० में हैदराबादमें विराट सम्मेलनके अवसरपर सिन्धी-साहित्य-सम्मेलन श्री जयरामदासजीके सभापतित्वमें हुआ था फिर भी भारत ही इसका उद्गम-स्थान माना जाएगा। इसके अधिवेशन बम्बई, दिल्ली नागपुर, गांधीधाम और भोपाल आदिमें क्रमशः सर्वश्री जयरामदास दौलतराम प्रोफेसर नारायणदास मल्कानी प्रो यू एम मल्कानी प्रो लालसिंह अजवाणी आदिकी अध्यक्षतामें हो चुके हैं।

### पाकिस्तानमें साहित्य-सृजन

विभाजनके बाद सिन्ध (पाकिस्तान) में भी साहित्यकी सर्वतोमुखी उन्नति हुई है। सिन्धी-अदबी-सोसाइटीने बिना किसी भेदभावके हिन्दुओं द्वारा लिखित अप्राप्य पुस्तकोंका जीर्णोद्धार किया है अर्थात् उन्हें नए सिरेसे प्रकाशित कराया है। सिन्धी-अदबी-बोर्डके अलावा मुस्लिम अदबी-सोसाइटी भी इस दिशामें काम कर रही है। अन्य मासिक पत्रिकाओंके अलावा महराण और नई जिन्दगी नामक त्रैमासिक पत्रिकाएँ विशेष उल्लेखनीय हैं।

यह स्वीकार करनेमें कोई अत्युक्ति न होगी कि जितना साहित्य सिन्धमें पिछली शताब्दीमें प्रकाशित नहीं हो सका उतना साहित्य यहाँ १५ वर्षोंके अन्दर सिन्धी विद्वानोंने प्रकाशित कराया है। प्रमाणस्वरूप १९६६ के नवम्बरमें दिल्लीमें साहित्य अकादमीने सरकार द्वारा स्वीकृत १४ भाषाओंके साहित्यका प्रदर्शन किया था उसमें एक स्टाल सिन्धी भाषाकी पुस्तकोंका भी था जिसमें विभिन्न विषयोंपर चुनी हुई ८५ पुस्तकें रखी हुई थीं। यदि पूरी तौरसे छान-बीन की जाए, तो विदित होगा कि पाँच छः हजारसे ज्यादा पुस्तकें सिन्धी भाषामें छप चुकी हैं।

इस प्रकारसे हम देखते हैं कि आज सिन्धी-साहित्य दिनोंदिन विकासोन्मुख ही है। आज ऐसे अनेक लेखक सिन्धी भाषामें सामने आ रहे हैं जिनसे हमें निकट भविष्यमें कुछ अभूतपूर्व साहित्यके उपलब्धिकी आशा है।

• • •

# किशिनचन्द 'बेवसि'

• • •

सिन्धी काव्य-जगत्‌में सूफ़ी सन्तों तथा वेदान्ती साधुओंकी काव्य-सुरसरिके प्रवाहित होनेके बाद वर्षों तक एक चुप्पी रही। बीच-बीचमें जो कवि हुए, वे पिटी-पिटाई बातोंकी ही अभिव्यञ्जना करते रहे। १० वीं शताब्दीके मध्यम कुछ कवियोंने भी कुछ लिखा वह उर्दू कवियोंकी नकल ही थी जिसमें इश्क-मिजाजी अथवा बाह्य सौन्दर्यकी ही भरमार थी।

बंग-भंग-आन्दोलनके कारण राष्ट्रीय सन्देश भारतके पश्चिमी अञ्चलके कोनेमें पड़े हुए सिन्ध तक भी पहुँच चुका था फलस्वरूप टोलाराम बालाणी तथा कनइचन्द विद्यार्थीके राष्ट्रीय गीतोंकी प्रतिध्वनि सुनाई पड़ी। फिर भी यह कहनेमें अत्युक्ति न होगी कि किशिनचन्द 'बेवसि' के काव्य-क्षेत्रमें पदार्पण करनेसे सिन्धी-काव्यमें नई चेतना आ गई। 'बेवसि' की भाषा इतनी शक्तिशालिनी तथा सौष्ठवपूर्ण है कि यदि इनका जन्म किसी स्वतन्त्र देशमें हुआ होता अथवा यों कहिए कि इनके निर्वाहके लिए सरकारी नौकरीसे अलग किसी स्वतन्त्र वृत्तिका सहारा होता तो इनकी भाषा वह आग उगलती जो सारे प्रान्तके नवयुवकोंमें एक नया जोश भर देती। ऐसे कविको जन्म देनेका सौभाग्य सिन्धको प्राप्त हुआ।

किशिनचन्द 'बेवसि' के पूर्वज मुल्तानसे आकर सिन्धमें बसे जहाँ लाड़काना नगरमें २५ फरवरी १८८५ ई॰ में किशिनचन्दजीका जन्म हुआ।

आप टीचर्स ट्रेनिंग स्कूल (सिन्धी भाषामें) की पढ़ाई समाप्त कर अध्यापकके रूपमें सरकारी नौकरीमें प्रविष्ट हुए और अन्त तक सिन्धके गाँवोंमें अध्यापक रहकर आपने पेन्शन प्राप्त की।

बच्चोंसे प्रेम

बेवसि साँई ने यद्यपि अपने अन्तिम दस वर्षोंमें लिखना बन्द कर दिया था फिर भी वे बच्चोंको न भुला सके। इन अन्तिम वर्षोंमें इन्होंने बच्चोंके लिए बड़े ही शिक्षाप्रद गीत लिखे हैं। भला जिसकी सारी आयु बच्चोंके साथ व्यतीत हुई हो वह बच्चोंको कैसे भुला सकता था!

इनकी ये रचनाएँ थोरी थेर में छपी हैं जिसे सरकारने उसे पाठ्य पुस्तकके रूपमें स्वीकृत किया था। बिरादरी नामक कवितामें ये बच्चों द्वारा कहलवाते हैं —

असीं बालक साहबु तुंहिजा पिता परमात्मा बाला,
निराल्यूं से बिपूं बोल्यूं निराला प्यार बानी बाबा
रंगनि बोल्युनि ऐं कौमियत जो असां में छो प्यो छाला ?
हकीकतमें असीं भाउर पिता हिकुई असीं ताला।

[ हे परमात्मा! हम तुम्हारे ही बालक हैं। भले ही निराली भाषाएँ हों निराली रहन-सहन और खान-पान हो लेकिन इन वर्णों भाषाओं और जातियोंके कारण हममें भेद किसलिए? वास्तवमें हम सब भाई-भाई हैं और एक ही प्रभु हमारा पिता है। ]

ये आगे लिखते हैं —

जाति वरन रंग रूप जो साईंअ वटि ना फेर,
हू हुब हरकंहि सां रखे रखे न कंहि सां वैर।

[ प्रभुके पास जाति वर्ण रंग तथा रूपका कोई भेद नहीं है। वे सबके साथ प्रेम ही रखते हैं उनके पास वैर या द्वेषका नाम तक नहीं है। ]

सर्वस्व समर्पणका स्वप्न इन्होंने बहुत पहले देखा था। सन् १९२१-२६ में लिखी हुई सेकी नामक कवितामें आपने लिखा है —

विरहनि में वंहि जो सभई भासु धनु
न धनु आहि माखी त मेटा जे मनु
न मनु आहि मुबारकु त आर्पे जे तनु
न तनु आ तखानो त्यो त मिठिड़ी बचनु
अपरि की न की तोसे दियणो बवर
लिखा पर भले लाइ वियणो बवर।

[यदि तुम्हारे पास धन है, तो गरीबोंको बाँट दो यदि धन पर्याप्त नहीं है तो मनकी भेंट दो यदि मन ठीक नहीं है तो तन अर्पित करो और यदि तन भी स्वस्थ नहीं है तो मीठे वचन बोलो। लेकिन तुम्हें कुछ-न-कुछ देना जरूर है और परोपकारके लिए अवश्य ही अपनेको न्यौछावर करना है। ]

स्वर्गवास

स्वर्गवास होनेसे १० वर्ष पहले वेकसि साहब ने एक प्रकारसे वानप्रस्थ ही ले लिया था। वे बाहर बहुत ही कम निकलते और घरपर रहकर ही अपना पैतृक व्यवसाय अर्थात् होम्योपैथी इलाज करते थे। यद्यपि इनके पिता होम्योपैथ न होकर यूनानी हकीम थे। फिर भी ऐसा कहनेमें अत्युक्ति नहीं होगी कि इलाज करना उनका पैतृक व्यवसाय था।

इन दस वर्षोंमें इन्होंने अपने इष्टदेव भगवान श्रीकृष्णमें खूब मन रमाया और दर्शन-शास्त्रका गहरा अध्ययन किया था।

उन दिनों प्रति रविवारको झाड़ महल्लेके किनारे बसे हुए बाग-बागमें श्रीमद् भगवद्गीता अथवा गुरुदेवकी साधना और गीताञ्जलि पर प्रवचन हुआ करते थे।

'वेकसि साहब'ने यद्यपि खुले आम राजनैतिक आन्दोलनमें भाग नहीं लिया फिर भी उनके हृदयमें स्वराज्य-प्राप्तिकी तड़प गहरी पैठी हुई थी।

स्वर्गवाससे पहले आप पाँच महीनेकी लम्बी अवधि तक बीमार रहे। सन्तोषका विषय यही रहा कि आपने अपनी मृत्युसे पहले भारतको स्वतन्त्र देख लिया। २१ दिसम्बर सन् १९४७ की शामको आप स्वर्गवासी हुए।

रचनाएँ —१ धड़्‌क वेकसि २ चीरी धड़्‌क ३ मौजी गीत (बच्चोंके लिए) ४ गुड़ मानव जीवन कविता।

कविने अपने विषयमें स्वयं इस प्रकार लिखा है —

मंज बाना पुप्‍पु मँदो बासि बोलन बासिते
माहि कु बिरत पो मिस्‍यस कामिल कबीसर स बर्जत।

[मुझ और अज्ञान निधियोंको विनय प्रकाश खोलनेके लिए प्रकृति महाकविके हाथमें मुझसी समर्पित करती है। ]

इसी कथनके अनुसार वेकसि साहब अपने अन्तिम दिन भारतीय और सूफी ज्ञान-शास्त्रकी कई गुत्थियाँ सुलझानेमें व्यतीत किए, फलस्वरूप मामूँही मिर्‌ और संसा जूँ लरियूँ नामक कविताएँ प्रकाशमें आई। इनका वर्णन आगे किया जाएगा।

लाल, माणक रतन सोनु, रुपो जामि जिये
बाग़ी हर जिन्स वणी सूहं जे सरकार अर्पण
तावड़ हर दिलि जूं हदूं हुस्न जे सरकार अर्पण।

[ सारा संसार सौन्दर्य रूपी पद्मिनीको दान दे रहा है बाग फूल मालाएँ तथा इनकी सुगन्ध अर्पित करता है समुद्र बड़े आनन्दपूर्वक मोतियोंकी झोलियाँ भर-भरकर देता है और खान देती है लाल माणक सोना चाँदी आदि। प्रत्येक वस्तु इस सौन्दर्यके सरदारके सामने अञ्जुलि भरकर आती है और इस हुस्नकी सरकारके आगे प्रत्येक हृदयकी सीमाएँ वशीभूत हैं। ]

कवि निम्नलिखित पंक्तियों द्वारा सत्यम (प्रभु) का आभास प्राप्त करता है —

जा मिजाज़ीअ जे गुले मुहिब संदी सूरत में,
सूंह 'बेवसि' सा हकीकीअ मड़ सभी कुदिरत में
का बि बीअ सूंह गुले चीज़ न थी फ़ितरत में
आयवा हुस्नु हकीकत जे सचा सूरत में
जो सभे मोरि की हवासिनि जे हुकूमत खां परे,
हुन हरि चीज़में दिलदार जो दीदार करे।

[ जो आनन्द मिजाज़ी (बाह्य प्रेमी) को अपने प्रेमी (व्यक्तिगत) में आता है, वही आनन्द हकीकी (प्रभु-प्रेमी) सम्पूर्ण प्रकृतिमें अनुभव करता है उसे इस सृष्टिमें प्रभुकी सुन्दरताके अतिरिक्त किसी अन्य वस्तुका आभास नहीं होता। यदि कोई इन इन्द्रियोंके शासनसे मुक्त हो सके तो सत्य ही वह प्रत्येक वस्तुमें प्रियतमका दर्शन पा जाए।]

मानव जब तक इन्द्रियोंके वशीभूत है तब तक इन्द्रियातीत आनन्दके सुखका अनुभव नहीं कर सकता। मानव मायाके वशीभूत होकर सच्चिदानन्दका वह सत्य सत्यस्वरूप जो सर्वत्र तथा अनेक वस्तुओंके रूपोंमें एक ही परब्रह्मका रूप है अनुभव नहीं कर पाता। लेकिन प्रभु लीलामय है। उस तो नए-नए रंग रचाकर ही विविध और विचित्र लीलाओं द्वारा अपने प्रेमी (भक्त) को रिझाना आता है। 'बेवसि' सोई अपने जोगि नामक गीतमें लिखता है —

अपारी आदि खांपी जो बणी थे अंति रचिता तूं
थी बेरंग रचाईं रंगपुरि में रंग न्यारा थो।

[ अनादि और अनन्त होनेपर भी तुम अपनी रचना (सृष्टि) द्वारा व्यक्त होते हो। बेरंगी (रंग-रूप रहित) होकर भी रंगपुर (व्यक्त सृष्टि) में नए-नए रंग रचाते हो। ]

